

# आत्म निवेदन

मेरा जन्म दिनाक 15 नवम्बर 1931 को महाशिवरात्री के दिन होने के कारण माता पिता ने मेरा नाम शिव ही रख दिया। मेरी शिक्षा तीसरी कक्षा तक ही हो सकी थी। शिक्षा समाप्त होने वाले दिनों में बीकानेर नगर मे साल सइका होने के उपलक्ष्य मे जागरण कीर्तन एव हवन आदि की धूम मची हुयी थी बालकपन से मेरी आवाज तीखी व सुरीली थी फलत जागरणो मे मेरी आवाज को लोगबाग बडे चाव से सुनते थे। तभी से मुझे गाने व बजाने मे आनन्द आने लगा। दस वर्ष की अवस्था में मुझे महाराजा सार्दूल सिह जी (बीकानेर राज्य के शासक) को गोल्फ खिलाने के नाम पर नौकरी मिल गई। माता पिता ने इसी समय मेरा विवाह भी कर दिया। मेरा जागरणो में भाग लेने का क्रम बना ही रहा। अचानक ही राजस्थान के निर्माण के पश्चात् मुझे उस कार्य से हाथ धोना पडा। परन्तु मेरे ससुर जी ने प्रयत्न करके रेल्वे मे कच्ची नौकरी दिलवा दी। इसी समय दिल्ली मे रेल्वे वीक का आयोजन हुआ। बीकानेर से अन्य लोगों के साथ विभाग ने मुझे भी उसमे भाग लेने भेज दिया। मैंने बीकानेर से दिल्ली के रेल के सफर में एक कविता लिखकर आयोजन स्थल पर सुनाई। कविता के बोल थे मै हूँ बीकानेरी चर्चा देश देश में है मेरी रेल्वे वीक मनाने आया इर्स्टन वैर्स्टन सर्दन नार्दन का मैं नक्शा लाया वहाँ उपस्थित अधिकारियों और कर्मचारियों ने इस कविता को अत्यधिक पसन्द किया। परिणामस्वरूप बीकानेर आते ही अधिकारियों ने मुझे पक्की नौकरी दे दी और लोगों ने मुझे बीकानेरी के नाम से प्रसिद्ध कर दिया। इसके पश्चात् मुझे स्टेशन से हटाकर रेलवे वर्कशॉप मे पेन्टर बना दिया और वहीं से सन् 1989 में हेडपेन्टर से सेवा निवृत्त हुआ। वर्कशॉप मे कार्य करते समय ही मेरा सम्पर्क मेरे मोहल्ले के सगीताचार्य प राम किशन जी पाण्डे से हुआ। उनके चरणो में बैठकर मैंने गायन की शिक्षा प्राप्त की। मेरे गीत व भजनो की चर्चा दूर-दूर तक लोगो ने कर दी थी। इस बीच

मुझे बम्बई के मशहूर फिल्म सगीत निर्देशकों क्रमश महेश कोल एस एन त्रिपाठी भरत व्यास व शिव शर्मा आदि से साक्षात्कार करने का मौका मिला। उनका आग्रह था कि मै स्थायी रूप से बम्बई मे ही रहूँ। किन्तु परिवार की जिम्मेवारी एव नौकरी के कारण उनकी इच्छा पूर्ति नहीं कर सका। बीकानेर के नागणीची जी के मन्दिर मे बैठकर मैने स्तुतिया लिखना प्रारभ कर दिया और मेरे भजनो की दो पुस्तकें भजनावली व त्रिवेणी सगम प्रकाशित करवा दी। बीकानेर के प्रवासी राजस्थानियो ने मेरे भजन व गीत बहुत पसद किये। फलस्वरूप उन प्रवासियो की विभिन्न सस्थाओ और समितियो के निमत्रण पर मै कलकत्ता गुवाहाटी मद्रास हैदराबाद विराटनगर शिलाग पटना चगलपेट कटिहार ब्रजराजनगर आदि नगरो मे अपने भजनो के साथ कार्यक्रमो म उपस्थित हुआ।

सेवानिवृत्ति से पूर्व सन् 1962 में अपने भजनो और स्तुतियों के सहारे से बीकानेर नगर की पुराणी गिनाणी स्थित स्व महाराजा गगा सिह जी द्वारा निर्मित माता जी के गोल मन्दिर का जीर्णोद्वार करवा कर उसमे मूर्ति स्थापित करवाई। सेवा निवृत्ति के पश्चात् मेरा पूरा घ्यान भजनो एव राजस्थानी भाषा की वीर रस की कविताओ की ओर रहा। परिणाम स्वरूप राजस्थानी भाषा साहित्य सस्कृति अकादमी के आशिक आर्थिक सहयोग से मेरा कविता सग्रह हिवड़ै रा गीत मनड़ै रा मीत प्रकाशित हो चुका है। यह मेरा सौभाग्य ही है कि पाठको ने उसे पसन्द किया। अब इसी क्रम मे मेरे 205 भजनो की पुस्तक प्रभु-प्रसादी आपके हाथो में प्रस्तुत है। इन भजनो के राग निरूपण मे प्रसिद्ध सगीताचार्य दुद्दमहाराज गोस्वामी ने जो सहयोग व आशीर्वाद प्रदान किया उसके लिये मै उनका हृदय से आभारी हू। इस अवसर पर मेरी धर्मपत्नी राधादेवी को धन्यवाद दिये बगैर नहीं रह सकता जिसने गुप्तदान देकर इस प्रकाशन म सहयोग दिया। इस पुस्तक के प्रकाशन हेतु महाराजा रायसिह ट्रस्ट की ओर से 11 हजार रुपयों की जो आशिक सहायता प्रदान की गई है उसके लिये बीकानेर की राजमाता जी का आभारी हूँ। पुस्तक में त्रुटिया रह सकती है जिन्हें मेरी अपनी सीमाओ के कारण क्षम्य समझा जाए। अन्त मे मै कल्याणी प्रिन्टर्स के व्यवस्थापकों का भी आभार माने बिना नहीं रह सकता जिन्होने रिकार्ड समय मे पुस्तक को वर्तमान स्वरूप में पाठको के सम्मुख प्रस्तुत कर दिया।

दिनाक 2 अक्टूबर 1997
हनुमान हत्था
सत्यनारायण का मन्दिर बीकानेर

विनीत
शिव पाण्डे बीकानेरी विशारद्

# अनुक्रमणिका

***

# १ आरती श्री गजानंद जी की

राग श्याम कल्याण

नित धरू आपका मन से ध्यान हे गजानद महाराज।
मुझे सद् बुद्धि करदो प्रदान हे गजानद महाराज॥
विघन निवारन कारज सारो रिधि सिधि चवर ढुलाय।
देव आरती करते मिलकर ऋषि मुनि महिमा गाय॥
नारद की बीना छेडै तान हे गजानद महाराज।
गले माल मणि मुकट भाल सोवे मुसे असवारी।।
मोदक का भोग लगाते विधि से नाम काम सुखकारी।
आगन मगल पाऐ जहान हे गजानद महाराज॥
आप दया के सागर गणपति ध्यान गान से धरते।
शुद्ध भाव के पुष्प चरन मे रख नत मस्तक करते॥
मुझे बीच सभा मे दो सम्मान हे गजानद महाराज।
मस्तक ऊचा रहे भारत का खुशिया घर घर झूमे॥
धरती दे वरदान सफलता इन हाथो को चूमे।
शिव पाण्डे झोली भरो ग्यान हे गजानद महाराज॥

***

# २ जाके मुख राम नाम

राग तिलक

जाके मुख राम नाम धनवान वोई हे
धनवान वोई हे बलवान वोई हे, जाके मुख राम नाम
चन्दन से महके अनमोल बोल बोल रे।
सुन कलयुग का सिंगासन जाये डोल रे॥
मीरा की चदरिया गुरु ग्यान धोई हे। जाके मुख राम नाम

सासो के सुरो पे प्रभु के गा गीत रे।
उपजे आनन्द रग लाए तेरी प्रीत रे॥
नरसी ने मेली चादर भक्ती में भिगोई ह। जाके मुख राम नाम।
दया दान कर के मन को दे दे बनवास रे।
मुक्ती के खुलेगे द्वार रख विश्वास रे॥
देख गज तारयो भनक कान होई हे। जाके मुख राम नाम।
करनी ऐसी कर, आना जाना मिटजाय रे।
शिव पाण्डे राम भजन और ना उपाय रे॥
धन्ने की खेती प्रभु हल ले हाथ बोई है। जाके मुख राम नाम।

***

## ३ राम भजन रो कोड

राग मिश्र माड

लाग्यो म्हाने राम भजन री कोड।
श्याम भजन रो कोड लाग्यो म्हानै॥ राम भजन रो कोड।
ग्यान चूदडी रगी म्हारे सत गुरु।
ली जुगती स्यू में ओढ॥ लाग्यो म्हान राम भजन रो कोड।
मुखमल सेजा श्याम नी सोवे।
कींकर जाऊ मे पोढ॥ लाग्यो म्हान श्याम भजन रो कोड।
हरि स्यू हेत करण माया सुख।
थारी म्हारी दे छोड॥ लाग्यो म्हानै राम भजन रो कोड।
रोम रोम भगती रस मे राच्यो।
हरख हरख री होड॥ लाग्यो म्हाने राम भजन रो कोड।
अवगुण काढ फेक काया स्यू।
नइतो हसेला लोग॥ मा म्हारी लाग्यो राम भजन रो कोड।

चतराई स्यू करया रे चाकरी।
प्रभुजी मिलण रो जोग ॥ मा म्हारी लाग्यो राम भजन रो कोड।
भव तिरणै रो अवसर आयो।
'शिव पाण्डे'मत छोड।।मा म्हारी लाग्यो राम भजन रोकोड।

***

## ४ माता जी की स्तुति

राग-मिश्र काफी

जय माता दी जय माता दी जय माता दी बोल।
सुनकर के पापो की नइया डग मग जाये डोल॥
ऋषी मुनि सुनकर पलक खोलदे मॉ मुख नाम उचारे।
घटे और घडियाल बाजे अपने आप नगारे॥
विनती सासो की सरगम सुन मॉ मन्दिर दे खोल।
जय माता दी जय।
मॉ नयनो से अमृत बरसे दुनिया प्यास बुझाये।
और पीने को स्वर्ग छोडकर देव धरा पर आये॥
सब धरमो की टोली बोले नाम यही अनमोल।
जय माता दी जय।
जय माता दी कह कागद पर बीज धर्म के बोदे।
गूज उठे इतिहास विश्व का ऐस दीप सजोदे॥
आनेवाली सतानों का जीवन हो अनमोल।
जय माता दी जय।
लोक और परलोक भी गूजे सब गगनो के तारे।
तूफा सागर नदिया हिमगिरि लहरे सहित किनारे॥
''शिव पाण्डे'' मॉ अहसानों को कोई सका ना तोल।
जय माता दी जय।

***

## ५ भजन-मोत को रख्खो याद

राग-देश

जीवन सफ्ल तभी होगा रखोगे मौत को याद।
अपनेही मुख से बाटोगे गर राम नाम प्रसाद॥
हर पुतले मे प्राण के दीपक प्रभुजी रोज सजोते।
जिसमें होता तेल खत्म यमराज दे फूक बुझोते॥
धरमराज पहनाएगा धूमा भगती का ताज।
अपनेही मुखसे बाटोगे।
क्या लाये क्या लेजाओगे यहीं जीत यहीं हार है।
मनुष्य जन्म माग के तुमने प्रभुसे लिया उधार है॥
भवसागर से तिरने का बस एक है यही इलाज।
अपनेही मुखसे बाटोगे।
यही प्रसादी लै मीरा ने अपना जन्म सुधारा।
घर घर नाच रही मोहन सग देखो भक्ती द्वारा॥
जन्म मरन के बधन से होजाआगे आजाद।
अपनेही मुखसे बाटोगे।
इसी नाम से रइदास लाये कठोतरी में गगा।
उसको मुक्ती होगी पलमें "शिव पाण्डे" मन चगा॥
आवाज लगाओगे गज सी तो अवश्य रहेगी लाज।
अपनेही मुखसे बाटो।

***

## ६ भजन-मुरली मनड़ो मोयो

राग-मिश्र काफी

थारी मुरली मनडो मोयो काना ओरतो बजाओ थारी मुरली नै।
थारी बसी जादूगारी श्याम थारी मुरली कामणगारी
श्यामा॥ओरतो

थारी मुरली मीरा ने मोयी राणे छोडर थारी होयी।
बिये मेडतियो छिटकायो, काना ओरतो बजाओ थारी
मुरली नै॥
म्हारै मरूधर जद मेवडो होवै धरती रो धन निरभै सोवे।
बोलै मीठा मीठा मोर काना, ओरतो बजाओ थारीमुरलीनै॥
थारी
मन मे हरख कोड री बाता यादकरा म्हेतो हिचकी आता।
धोरा ने सुरग बणाओ काना, ओरतो बजाओ मुरली नै॥ थारी
आखडली फरूक्या आवण जाणा गायारा गिवाळी किया
पिछाणा।
मनडै नै धिरज बधाओ काना, ओरतो बजावो मुरली नै॥थारी
अब जै करोला आवण मे देरी ओळमा लिखलै शिव बीकानेरी।
करियोडा कवल निभाओ काना, ओरतो बजाओ मुरली नै॥
थारी

***

## ७ माताजी की स्तुति

राग-दिलके अरमा आसूवो में बहगये

मॉ तेरी हम दिलसे महिमा गाएगे।
चरनो के दर्शन से सबकुछ पाएगे॥
कुदरत बनकर नया सवेरा करती हो।
अन्न पूरणा पेट सभी का भरती हो॥
मनसा पूरो जय जय कार मनाएगे।
मा तेरी हम दिल से महिमा गाएगे

तेरे नाम से ऊचा कोई न नाम हे
द्वार से पावन धरती पर ना धाम है
चरनो की रज चन्दन तिलक लगाएगे।
माँ तेरी हम दिल से महिमा गाएगे
सबको जीवन देकर जीवन लेती हो।
सरन पडे की नाव भवर से खेती हो॥
हमको हे विश्वास भव तरजायेंगे।
मा तेरी हम दिल से महिमा गाएगे
पलमे प्यास बुझाती जीवन धारा हो।
''शिव पाण्डे'' भक्तो का सत्य सहारा हो॥
सद्बुद्धि दो भारत भाग्य बनाएगे।
मा तेरी हम दिल से महिमा गाएगे

***

## ८ सतसग

राग हूजाज

सबसे ऊची हे सतसग, धोकर काया निरमल करले।
किये कटे सब फद॥ सब से ऊची है सतसग
अग्यानी को ग्यान दान दे।
जीवन सुलझा बना महान दे॥
जेसे लोहा सोना बनता पारस लागे अग।
सब से ऊची हे सतसग
काम सफल हो जपले माला।
करती घट अधेर उजाला॥

आशीर्वाद का कवच पहन कर जीत क्रोध से जग।

सब से ऊची है सतसग

शीश हथेली रखवा ये देती।

जहर हलाहल चखवा देती॥

सत्य राम इसके बचनो से माला बने भुजग।

सब से ऊची है सतसग

वचन गए ना खाली इसके

सिरपे हाथ रखा है जिस के

कामदेव कर सका न इसकी अरे तपस्या भग।

सब से ऊची है सतसग

निरधन को देती तप बल धन

आनन्द से महका देती मन

रोम रोम में राम के दर्शन करवा देती तुरत।

सब से ऊची है सतसग

ग्यान छान पी अमृत गहरा

लगा हुवा माया का पहरा

"शिव पाण्डे" सतसग से मुक्ती गली प्रेम की तग।

सब से ऊची है सतसग

***

## ९ भजन-बरसाने की गूजरी

राग-खम्भावती

बरसाने की गूजरी करे जिनकी रोज वदना।

वो महान योगी है कहे चूडियो से कगना॥

मनके दरपन में रोज रूप वो नीहारती।

प्रेमका दीपक जला हिर्द से करती आरती॥
दीवानी की लगन पे कोई ओर चढे रगना। वो महान योगी है
कस को गगन ने कहा होगया अवतार हे।
वासुदेव ले के चले जेल से उस पार हे॥
जिनके चरन धोके धन्य धन्य होगई यमुना। वो महान योगी हे
जोगी बनके दरशन को आए भोले नाथ हैं।
देते आशीर्वाद लेकर श्याम मुस्करात हे॥
त्रिलोकी के नाथ खेले यसूमत के अगना। वो महान योगी है
शिव पाण्डे प्रेम की कोई जात हे ना पात हे।
राधिका के पावन प्रेम की ये करामात हे॥
इस्तरा से श्याम को बनाय लिये बलमा। वो महान योगी है

***

## १० आरती

राग मालकोश भीमपलाश मिश्रित

जय गनेश जय गनेश जय गनेश गाइये।
वेद मत्र मुख उचार प्रेम रस बरसाईये॥
धूप दीप तिलक माला से उतारो आरती।
गगा जल से चरन धोवो जिनकी मात भारती॥
पिता महादेव भोग मिसरी का लगाईये। जय गनेश जय गनेश
ऐक दत ध्याए सत जे जै कार बोलकर।
देव उतरे दर्श करने स्वर्ग द्वार खोलकर॥
धरती कहे गगनराज शख तो बजाईये। जय गनेश जय गनेश
हेम गिरी मुस्करा के नयन से नमन करे।
ऋतुराज ऋतुवो सग भेट चरनो पे धरे॥

सूर्य कहे किरनो से मणि मुकट चमकाईये।
जय गनेश जय गनेश
ग्यान की जोती जला मेरा भविष्य उज्वल करो।
खडा दरपे हाथ जोड सरपे मेरे कर धरो॥
शिव पाण्डे कहे हृदय मे आप बसजाईये।जय गनेश जय गनेश

***

## ११ भजन मीरा बाई का

राग-नगरी नगरी द्वारे द्वारे ढूंढू रे सावरिया

मीरा कहे प्रभु दासी म्हनै राखो रे सावरिया।
राज भी छोड्यो पाट भी छोड्यो जोग लियो सावरिया॥
राणो मुजको कहे दिवानी मे तो तुमारी होगई-2।
आधी रात को पथ निहारु सारी दुनिया सोगई-2॥
मन मन्दिर के दीप जलाए आवो रे सावरिया।
मीरा कहे प्रभु दासी ।
ज्यो कहस्यो ज्यो हुकम उठा सू बात राखदो थे म्हारी-2।
झाडू बुहारो बाडी बोसू इतरो काम करू सारी-2॥
सम्पाडे मे पाणी धरसू न्हाया ओ सावरिया।
मीरा कहे प्रभु दासी ।
वन वन भटकी नही मिले तो सपनो मे मै खो गई-2।
में अनजानी दर्श दिवानी अखिया तुम को जो रई-2॥
रोम रोम में तुम्हीं रमते आवो रे सावरिया।
मीरा कहे प्रभु दासी ।
इतनी टेर सुनि के श्याम मीरा के सम आगये-2।
हम हारे तुम जीती मीरा प्रेम मे तुमको पागये-2॥

'शिव' के भजन मन मस्त मुरलिया बाजी रे सावरिया।
मीरा कहे प्रभु दासी म्हनै राखो रे सावरिया।

***

## १२ श्री माताजी की स्तुति

राग-कहनी है एक बात हमें इस देश के पहरेदारों से

माँ तुमसे छुपी नहीं मन की बात तेरे लाल ये कहने आते हैं।
दुखिया के दुख दूर करो माँ झोली हम फैहलाते हैं॥
टण मण तो थार बाज टोकरा शख धमन धूकार करे।
जब पूजा में आप पधारो देव सभी मिल ध्यान धरे॥
गस्ती विलम लगे पूजा मे दरशन कर हरसाते ह।
दुखियो के दुख।
किये कर्मो के बनो सारथी माया हमको छलती ह।
होनी जीवन बीच अडी यो अपनी चाले चलती ह॥
हिम्मत ने घर अपना छोडा ये दुख सहे न जाते ह।
दुखियो के दुख।
भारत के भव को पहचाना लाल लाडले लालो को।
विकट समे पर पाप छा रहा तोडो उसकी चालो को॥
देख दशा दुखियो के घरकी आँख मे आसू आते हैं।
दुखियो के दुख।
बीकानेर की नगरी सदा माँ तेरी हाजरी भरती हे।
मुखडा मोड क्यो बठी मइया अब क्यो देरी करती है॥
मुह मागा वरदान हमे दो यही सदा हम चाहते हैं।
दुखियो के दुख।
सुखकी लहर दिखाओ माता भारतवासियो का कहना।

कभी न भूले तुमको होते मिलकर सबको हे रहना॥
'शिव पाण्डे' सग दोस्त सभी मिल तेरी महिमा गाते हे।
दुखियो के दुख।

***

## १३ भजन विदुरजी का

राग-जरा सामने तो आवो छलिया

प्रभु प्रेमसे बुलाए वहाँ पहुचे विदुरजी के घर आए पावणा।
सुनके फूली न दिलमें समाए विदुरानी मन बहुत हरसावना॥
नहीं विदुरजी घरपर और विदुरानी बैठी न्हा रही थी।
सुनकर कर के मोहन की मुरली सुद्ध बुद्ध भूली जा रही थी॥
उनके दरश की प्रेम दिवानी तन कपडे भूलगई पावना।
सुनके फूली न।
विदुरानी को सुध आई तो कपडे पहन प्रोल खोली।
प्रभु को देख चरन मे लिपटी मन हरसाकर यो बोली॥
धन्य धन्य भाग मेरे। दीन बन्धु का हुवा पधारना।
सुनके फूली न।
बोले श्याम कहाँ गए विदुरजी मुझको भारी भूख लगी।
कचे केले कइ कइ दिनके पडे विदुरानी उठके लेने भगी॥
लाके बोली आप जीमो मै जीमाऊ करे प्रेम से मगन गुन
गावना। सुनके फूली न
विदुरानी अपने हाथो से प्रभुको केले खिलाती ह
छिलके देती श्याम मुख माइ। गीरी फेंकती जाती है
प्रभु हम हस भोग लगाए ओर विदुग्जी का घर हुवा
आवना।

विदुरानी से कहे विदुर तेरी अकल सराई जाती है।
छिलके देती श्याम मुख माही गीरी फेकती जाती है॥
सुन ममता प्रेम दिवानी प्रभु बार बार आए नहीं पावणा।
सुनके फूली न
छिलके फेक विदुरजी नै शिव पाण्डे प्रभु मुख केला दिया
विदुरानी मन सोच रही ये मेरे सग क्या राज किया
प्रभु हस के विदुरजी से बोले अब वोतो स्वाद नहीं आवना।
सुनके फूली न।

***

## १४ भजन हसा

राग-मिश्रत देश

हसा मन मानी मत कर रे, तू तो राम नाम चित धर रे।
देखापे रो मीठो बोलै मन मे गाठ लगी ना खोलै।
इमरत मार्यो जहर घोळकर हर्‍यो हर्‍यो मत चर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।
मती लगा माया री फासी मिनख जमारो अैळो जासी।
लुख्खी सुख्खी मे आनन्द ह कर के दख सबर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।
थे केस्यू ई प्रीत न पाळी पुरस परो सिरकावै थाळी।
भग तपस्या कर रिषिया नै घर सू करै बेघर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।
राम नाम लेवणा दै थोडा जलम सूधरे पडै न फोडा।
कपटी पिजरा छोड पुराणा नया मे करै बसर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।

सब पापा री एक दवाई "शिव पाण्ड" लिख भरे गवाई।
नाशवान ससार भरम है तू है अजर अमर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।

***

## १५ भजन राधा की बिंदिया

राग-रायसी

राधा की बिंदिया में श्याम नजर आते हैं।
ये नाम कगना रोज गुनगुनाते है॥
बिंदिया में श्याम नजरआते है

राधा के मुस्कराते नयना चाहते है कुछ कहना।
घूघट से लाज भरे झाके कजरारे तीर यमुना के॥
नाच इशारो पे श्याम को नचाते है,
बिंदिया में श्याम नजर आते है

धरती देख फूली ना समाई गगनो को बाटे बधाई।
सागर ने लहरो से बात की तारो ने माग भरी रात की॥
एक दूसरे के दिल में उतर जाते हैं।
बिंदिया में श्याम नजर आते हे

पायल ने पाबन्दी तोडी तो पुरवाई सुन ने को दौडी।
होठो ने ज्योंई भेद खोला ब्रज से न प्यार गया तोला॥
ऐसे प्यार का खजाना लुटाते है।
बिंदिया में श्याम नजर आते है

इस तराह से दिल देखो देके नाम भी जुबा पर लेके।

विदुरानी से कहे विदुर तेरी अकल सराई जाती है।
छिलके देती श्याम मुख माही गीरी फेकती जाती हे॥
सुन ममता प्रेम दिवानी प्रभु बार बार आए नहीं पावणा।
सुनके फूली न
छिलके फेक विदुरजी नै शिव पाण्डे प्रभु मुख केला दिया
विदुरानी मन सोच रही ये मेरे सग क्या राज किया
प्रभु हस के विदुरजी से बोले अब वोतो स्वाद नहीं आवना।
सुनके फूली न।

***

## १४ भजन हसा

राग-मिश्रत देश

हसा मन मानी मत कर रे, तू तो राम नाम चित धर रे।
देखापे रो मीठो बोलै मन मे गाठ लगी ना खोले।
इमरत मार्यी जहर घोळकर हर्यो हर्यो मत चर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।
मती लगा माया री फासी मिनख जमारो अैळो जासी।
लुख्खी सुख्खी मे आनन्द है कर के देख सबर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।
थे केस्यू ई प्रीत न पाळी पुरस परो सिरकावै थाळी।
भग तपस्या कर रिषिया ने घर सू करे बेघर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।
राम नाम लेवणा दे थोडा जलम सूधरे पडे न फोडा।
कपटी पिजरा छोड पुराणा नया मे करे बसर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।

सब पापा री एक दवाई "शिव पाण्ड" लिख भरे गवाई।
नाशवान मसार भरम है तू है अजर अमर रे॥
हसा मन मानी मत कर रे तू राम नाम चित धर रे।

***

## १५ भजन राधा की बिदिया

राग-रायसी

राधा की बिदिया में श्याम नजर आते हैं।
ये नाम कगना रोज गुनगुनाते है॥

बिदिया में श्याम नजरआते हे

राधा के मुस्कराते नयना चाहते हे कुछ कहना।
घूघट से लाज भरे झाके कजरारे तीर यमुना के॥
नाच इशारो पे श्याम को नचाते है,

बिदिया में श्याम नजर आते है

धरती देख फूली ना समाई गगनों को बाटे बधाई।
सागर ने लहरो से बात की तारों ने माग भगे रात की॥
एक दूसरे के दिल में उतर जाते हैं।

बिदिया में श्याम नजर आते है

पायल ने पाबन्दी तोडी तो पुरवाई सुन ने को दोडी।
होठो ने ज्योंई भेद खोला ब्रज से न प्यार गया तोला॥
ऐसे प्यार का खजाना लुटाते है।

बिदिया में श्याम नजर आते है

इस तराह से दिल देखो देके नाम भी जुबा पर लेके।

'शिव' श्याम जीवन की धारा, नाम लेके करता गुजारा॥
अपने भक्तों की बिगडी बनाते है।
बिदिया मे श्याम नजर आते है

***

## १६ श्री माताजी की स्तुति

राग–हजार बाते कहे जमाना

सरन में आये है हम तुमारी हे जग जननी दया करो मा
दरशन को आये हम मॉ तुमारे हे जगदम्बा दया करो मा
विधी से पूजा कर ध्यान धरते।२
मा नाम तेरा कभी हम विसरते॥२
दो पुष्प भावो के सच्चे अरपन हे जगदम्बा दया करो मा–
सरन में
तू धूप ममता है सुख की छाया। २
में प्यार मागने मॉ द्वारे आया॥२
हृदय में तेरे दया का सागर। हे जग जननी दया करो मॉ–
सरन में
तू गगा यमुना सरयू सरस्वती।2
कर पार भक्तो की भव से कस्ती॥2
तू राम की मॉ तू श्याम की माँ। हे जगदम्बा दया करो मा–
सरन में
सद् बुद्धि दो मा मागू दे फेरी।2
चरन सरन 'शिव' हे बीकानेरी॥2
भक्तजनो की ये प्रार्थना है। हे जग जननी दया करो मा–
सरन में

***

## १७ भजन मीरा अमर होयगी

राग-देश सोरठ

भगती रो चोळो पेर परी बाई मीरा अमर होयगी।
मुगती रै मारग चाल परी माई मीरा अमर होयगी॥
लगन तेल मे भाव धरी बाती।
उठ्यो बैराग श्याम गुण गाती॥
के धरती मेवाड री राणी ग्यान रो दीयो जोयगी।
भगती रो चोळो पैर परी बाई मीरा अमर होयगी॥
आभो देव रिषी मुनि तारा।
साख भरै मुख दो बिणजारा॥
कै निरमळ गगा री धारा कुळरा पाप धोयगी।
मुगती रै मारग चाल परी माई मीरा अमर होयगी॥
भगती री बेल जेर सू सींची।
राखी लाज डोर हरि खींची॥
बास कटी बन री बसी कै बीज फळारा बोयगी।
भगती रो चोळो पैर परी बाई मीरा अमर होयगी॥
रेयीदास दियो गुरु मतर।
पाप कटै बाधो जप जतर॥
''शिव पाण्डे'' जुगती स्यू फेरो मुगती री माळा पोयगी।
मुगती रै मारग चाल परी माई मीरा अमर होयगी॥

***

## १८ भजन आबोदाना

राग-खमाच

आज नहीं तो कल होगा जाना।
चुगले जितना है आबोदाना॥

कर भलाई तेरे काम आयेगी।
बे मुहरत उठाई डोली जाएगी॥
मोत आएगी बन के बहाना। चुगले जितना है आबोदाना
जीवन की कीमती हर घडी है।
सास की टूटी जाती लडी है॥
कुछ कर मिटजाये आना जाना, । चुगले जितना है आबोदाना
ना रूकी रात ना दिन रूका है।
रूकी धरती ना आसमा झुका है॥
वक्त के लबपे ये ह फसाना। चुगले जितना हे आबोदाना
हर कदमो पे उलझन का पहरा।
सागर ससार पानी है गहरा॥
नीयत नईया सभल 'शिव' चलाना।चुगले जितना हे आबोदाना

***

## १९ भजन श्री हनुमान जी का

राग-आजावो तडफते है नेना

बजरग बली मेरी करना भली मेरी मदद के तुम्हीं हो रखवाले।२
तेरा पवन पिता अजनी माई शिवजी की प्रथम सेवा पाई।
बल दिया तुमको धन्य माता मन को, नहीं कभी बचन उनके टाले॥
मेरी मदद के तुमही हो रखवाले बजरग बली मेरी करना भली।
*बाबा रघुनन्दन के दास बने पता लगाने गए सिया जन के।*
आप गढ लका ध्याए राक्षस भोत से मार आए नहीं ब्रह्म-फास के वचन टाले।

मेरी मदद के तुमही हो रखवाले, बजरगबली मेरी करना भली।
लडा लखन लडाई तब रण में लगा शक्ति बाण हृदय तन में।
राम देख दशा घबराए बूटी आप सजीवन लाए, सुखी बैद
ने पीला प्राण डाले॥
मेरी मदद के तुमही हो रखवाले बजरग बली मेरी करना भली।
मरा रावण राम के हाथो से गया वीरो के साथो से।
सीता ले के अयोध्या आए राज विभीषण दे आए
''शिव पाण्डे'' महिमा नित गाए॥
मेरी मदद के तुम्हीं हो रखवाले बजरग बली मेरी करना भली।

***

## २० भजन सुणजो हेलो

राग-मिश्र खमाच

म्हारो सुणजो हेलो धजाबद आ थारै ताई पुकार।
म्हारो अन धन लेग्या चोरडा अर दियो पति नै मार॥
मैं सुणी आपरी जोतरी के काकड कळा फिरै।
थानै याद करया हा सेठजी डूबोडी झाझ तिरै॥
पैदल आवे यातरी बारै दुखडारो थेइ आधार।
म्हारो अन धन लेग्या
पूछै डालीबाई देवता अबै सिध थे सज्या।
बगसे खाती याद करया बारै बेटे प्राण तज्या॥
फळस बठयो जमो जगावै घरमें झुररी नार।
म्हारो अन धन लेग्या
पीरा री कळामे पीरा रा कटोरा हाथ पसार मगाया।
बोली जात गठ जोडे री म्हे आज देवण ने आया॥

पति सग मे सति होऊली नइतो सुणो पुकार।
म्हारो अन धन लेग्या
इति सुणी बाबो आयग्या क्यो आसूडा ढळकावो।
थारो पति सोयस्यो नींद मे लो दुखडा मन सुणावो॥
उठरै सेठ क्यो सूत्यो नींद मे, नगर बडो अजार।
म्हारो अन धन लेग्या
आख्या सू आधा के चोरडा ओ धनलो सेठ भाई।
म्हारी आख्या खोलो रामदे म्हे चोरी नहीं करा दुहाई॥
शिश तो निवावै 'शिव' धजाबद ने चरणा मे बारम बार।
म्हारो अन धन लेग्या

***

## २१ भजन राम मुक्ती मत्र

राग-खमाच

राम मुक्ती मत्र है घडी ना बिसारिये।
आप जपो ओरो को जपा के भव तारिये॥ राम मुक्ती मत्र
माया का बहाव हे जीन्दगी एक नाव हे।
तूफा में आ भी जाए हिमत ना हारिये ॥
राम मुक्ती मत्र हे घडी न बिसारिये
माटी का बना हे घर भजनो से पवित्र कर।
आलस तज होश में आ जलम सुधारिये।।
राम मुक्ति मत्र है घडी न बिसारिये
राम पडे भनक कान पाप भागे छोड आन।
जोगी बन जोग रमा वासना को मारिये॥
राम मुक्ती मत्र है घडी न बिसारिये

राम अमृत को न अत पी के तरे साधू सत।
कोटि नमन कर के चरन आरती उतारिये॥
राम मुक्ती मत्र है घडी न बिसारिये
निरधन को राम धन अरपन कर तन मन।
"शिव पाण्डे" धारो तो राम ही धन धारिये।।
राम मुक्ती मत्र है घडी न बिसारिये

***

## २२ देश भक्ती गीत

राग-झझोटी

भारत गोरव शाली मस्तक आवो नमन करे।
श्री चरनो में भारत मा के मिल सब नमन करे॥
मत्र उचारन करे देव किरना माला पहनाये।
शख बजाए गगन दिशाए गीत खुशी के गाये॥
पवन पुष्प बरसाए धरती महके ध्यान धरे। १
कुदरत आशीर्वाद दे सूर्य नया सवेरा लाये।
मनमोहन की बसी जगजननी की माग भराये॥
सत्य शपथ ले हम हाथो भारत निरमान करे। २
सागर खुश होकर के हाथो बाट रहा है मोती।
हिमालय के तले जल रही सब धरमो की जोती॥
एक दूसरे की झोली खुशिया खूब भरे। ३
माताओ की कोख पुजाए सस्कृति का नाम॥
और विश्व को देश भक्ती का गाकर दे पेगाम।
लिखकर के अपने हाथो सुन्दर इतिहास धरे॥ ४

***

## २३ भजन राम नाम की कमाई कर ले

राग-काफी नाव कागद की गहरा है पानी

राम नाम की कमाई कर ले, काम आयेगी कर के धरले
ऐसे बीज ना कभी बोना।
हसते हसते पडजाये रोना॥
भक्ती कर के प्रभु से वरले। राम नाम की कमाई करले
धीरज धरम को नही तजना।
कहती सजनी सुनो सजना॥
कब पल में होजाए परले। राम नाम की कमाई करले
नीयत नईया सभल के खेना।
इसकी आदत हे डुबो देना॥
बात लिख के हृदय मे धरले। राम नाम की कमाई करले
"शिव पाण्डे" प्रभु विश्वास में।
डूब जावो ऊसी की प्यास मे॥
बनके आशिक प्रभु का मरले। राम नाम की कमाई करले

***

## २४ भजन करमा बाई री खीचड़ो

राग-मिश्र माड

बापु मन्ने तो भोळाय गयो पूजा, गाव गया दूजा जीमो क्यो आट की
करमा म्हारो नाव ओई हे गाव मे बेटी जाट की
दिनुगे सी मे सिनान में कीयो, खोल मिन्दर बुहारो दीयो।
लाई गोरडी गाय रो दूध उठो, प्रभु मूढो धोकर पीयो॥
फेर जीमो खीचडो आप घी री काई बात कढी घालू छाछ की।

काल थारै ताई सिरो बणासू , पाणी मीठे कूवै रो लासू।
मूगा री दाळ मे घी री लाळ छोटा छोटा फुलका जिमासू॥
थानै भावै ज्योइ लेलिया म्हने के दिया कमी काइ बातकी।
करमा म्हारो नाम

बापु केया केया हुकम उठावू जीमलो तो मेइ रोटी खाऊ।
लो धाबळियै रो पडदो लगाऊ जी पीठ फोर खडजाऊ॥
प्रभु हस हस भोग लगाए देखती जाए प्रेम से बात की।
करमा म्हारो नाम

पडदो उठार भोळी बोली के लाऊ थे धापग्या तो हाथ धुवावू।
काल जल्दी जीमण आया मे डोवै री राबडी बणाऊ॥
प्रभु बोले करमा अब जाऊ काल जल्दी आऊ बसरिया
भूले आपकी। करमा म्हारो।

बापु बार गाव सू आयो करमा सो हाल सुणायो।
बो सुणर अचम्बे मे पायो कै करमा अब आयो कायो॥
यो कहते प्रभु आजावे भरम मिटावै अरज शिवलाल की।
करमा म्हारो नाम

***

## २५ भजन गनेशजी का

राग-मिश्र खमाच

म्हे थानै शीस निवावा ओ गजानद, म्हे थानै सीस निवावा
सिर सोनै रो मुकट चमक र्‍यो।
सूड सुडाळा रूप दमक र्‍यो॥
केसर तिलक लगावा ओ गजानद। म्हे थाने सीस निवावा
थै अन धन स्यू भरो भडारा।

सदबुद्धि रा हो थे दातारा॥
मोदक भोग लगावा ओ गजानद म्हे। थानै सीस निवावा
धूप दीप स्यू कर नित पूजा।
थासा नही कोइ हे दूजा॥
दरशण कर हरसावा ओ गजानद। म्हे थाने सीस निवावा
महिमा गाया पाप कटै हे।
दुख दाळिदर दूर हटे है॥
अमर बधावो गावा ओ गजानद। म्हे थाने सीस निवावा
हित चित स्यू कोई दै फेरी।
''शिव पाण्डे'' कै बीकानेरी॥
मन ईछा फल पावो ओ गजानद। म्हे थानै सीस निवावा

***

## २६ भजन धरम रो मायरो

राग-झझोटी

चानणिया म चमकै चीर, चीर ओढासी धरम रो बीर।
चन्दा रे सनेसो ल्यादै म्हारी मायरो॥
रस्ते बेहतो एक बिणजारो गाव बिणजवा आयो।
जाणू नई परायो जायो काइ काइ लदकर लायो॥
बिसराम करै पीपळ के तळै बीरी छाया गेर गभीर।
चन्दा रे सनेसो
तिस लागी बिणजारो फळसे पाणी पीवण आयो।
सासू हुकम स्यू भरकर लोटो ठडो पाणी पायो॥
भाई री याद काइ करी घाट आख्या सू बैग्यो नीर।
चन्दा रे सनेसो

बिणजारो सब बिणज भूलग्यो रोटी भूल्यो खाणी।
गूघटो उठार बाई दुखडो सुणादो नई थांरै मनडे री जाणी॥
बीरा बण कर दुखडो सुणस्यू केवो तो पोचायदू पीर।
चन्दा रे सनेसो

हस हस काम करू रे बीरा दुख सहता सुख आई।
सब कुइ दियो भगवान दियो ना मा री जायो भाई॥
मायरिये री मन मे म्हारे कुण तो ओढावै चीर।
चन्दा रे सनेसो

सूरज साक्षी मे धरम रो भाई फिकर करो क्यू बाई।
मायरिये मे काइ काइ चाइजै जल्दी करो लिखाई॥
आगणिये चढ भरु मायरो जद आवैलो धीर।
चन्दा रे सनेसो

थे मती बहावो नीर ओढो लो चीर भाई सिर हाथ धरै।
बिणजारो भाणू रै ब्याव मे मामो बण मायरो भरै॥
"शिव पाण्डे" धन कदियन घटियो बढग्यो नदिया नीर।
चन्दा रे सनेसो

***

## २७ भजन स्तुति

राग-मिश्र पीलू

जनम जनम का दास मा तुम्हारा, तुम्हारा में तुम्हारा तुम्हारा
जो ना महर करोगी कैसे होगा मेरा गुजारा।।
जनम जनम का दास

मन मन्दिर की जोती तू कभी न बुझती जलती
पवन झकोरे सागर मे तूफा तन मचलती।।

नदियो में बह अन उपजाती करते हम गुजारा।

जनम जनम का दास

अनहोनी से होनी बन करती दूर अधेरा।
जहर भी अमृत बन जाता ऐसा साया तेरा॥
ममता महके हर जीवन में नाम बडा ही प्यारा।

जनम-जनम का दास

शकर की पटरानी रूप अनेको ही रूप है।
उतर गगन से धरती पर खिलती बनकर धूप है॥
देवो ने भी पार न पाया देत्यो को यू मारा।

जनम जनम का दास

चरनो का चरनामत ले हम नतमस्त करते।
दरशन मागे ना धन दोलत ध्यान मगन हे धरते॥
"शिव पाण्डे" भक्तो की विनती और न कोई हमारा।

जनम जनम का दास

***

## २८ गीत इन्सानियतपन

राग-देशी भैरवी

छोड मत इन्सानियत पर काम तेरे आएगी।
वक्त लेता है परिक्षा एक दिन रग लाएगी॥
मुश्किले डालेगी डोरे हर सुहानी राहो में।
बेडीया डालेगा वक्त बढते हुए पावो में॥
मन्जिलें छाती चढेगी और तू घबरायेगा।

छोड मत इन्सानियत

ठोकरे किस्मत की खा हारना हिम्मत नहीं।

सत्यता के ओ पुजारी हिम्मत की कीमत नहीं॥
जिनगी विरान करने सरपे तूफा छाएगा।
छोड मत इन्सानियतपन
गम के घेरो में घिरेगा दम लगेगा टूटने।
अपने बेगाने बनेंगे आर लगेंगे लूटने॥
होसला तेरा बुलन्दी कामयावी लाएगा।
छोड मत इन्सानियमपन
मौत तक पे आ बनेगी यार तू झुकना नहीं।
मुश्किले आसान होगी हार के रुकना नहीं॥
रूक गया शिव पाण्डे प्रभु की नजर से गिरजाएगा।
छोड मत इन्मानियतपन

***

## २९ गीत

राग-ला मैं हारी पीया होई तेरी जीत रे

दिल के भी चोर निकले मन के भी चोर निकले
करी मो से घात रे
देकर के झूठे दिलासे छोडगये साथ रे
जबसे छोडगये मनमोह बीते कठिन कठिन से रेन।
सुद्ध बुद्ध सारे तनकी भूली लूटा मेरा सारा चेन॥
सुखसे बसना रे ग्वाली देखी तेरी जात रे।
मथरा छोडगये हो जबसे गाये वाट तेरी जोती
तुम बिन सूने रास के ग्वाली मेरी प्रीत यहा रोती॥
सूना गोकुल का जगल सूना घाट घाट रे।
इतना लिख भेजो मनमोहन कब मिलने तुम आओगे।

हमे छोड तुम निरदेई क्या बस्ती नई बसावोगे॥
जसोदा के लाल तुझसे कहनी मनकी बात रे।
मुरली की धुन सुन ने को नित मेरा मन तरसता है।
ऊधो ने उपदेश सुना के हालत करदी खस्ता है॥
"शिव पाण्डे" कहे बीकानेरी लाज तेरे हाथ रे।

***

## ३० नयनो तले अधेरा

राग-तोडी भजन

पछी ये पिजरा नहीं तेरा तरे नयनो तले अधेरा
मनवा ये पिजरा नहीं तेरा तेरे नयनो तले अधेरा
अभिमानी अभिमान को तजकर निरमल करले काया।
इस पिजरे की काम न आये तेरे सुन्दर छाया॥
चारो तरफ लगा है इसके कालबली का घेरा।
पछी ये पिजरा नहीं
पर घर आखिर पर घर प्यारे, अपना घर ही खोज।
राम नाम रट मिटजायेगा आना जाना ये रोज॥
ये टूटेगा तू छूटेगा जिसमे है तेरा बसेरा।
पछी ये पिजरा नहीं
कितने जनम लिये ओर लेगा मोह माया को छोड।
तेरी मुक्ती इसी में प्यारे प्रभु से नात जोड॥
शिव पाण्डे जिन चरन कमल से लाता सूर्य सवेरा।
पछी ये पिजरा नही

***

## ३१ भजन शकरजी का

राग-झझोटी

देवो में देब महादेव दूसरा न कोई रे।
मेरे तो एक भोलेनाथ दूसरा न कोई रे॥
जिनके गले नाग राज तिलक चन्द्र शोभिते।
दरशन से मुक्ती होत विश्वनाथ वोई रे।। मेरे तो एक महादेव
सीस गग पीये भग विष धर नील कठ हे
देवों को अमृत पिलाया, अमृत राज वोई रे। मेरे तो एक महादेव
अग पे बभूती रमे चन्द्रमा सोये छवी।
तीनों नेत्र तीनो लोक नाथो के नाथ वोई रे।। मेरे तो एक महादेव
माला जपे प्रसन्न होके करते हे नीहाल भी।
सुख करन दुख हरन दाता दातार वोई रे।। मेरे तो एक महादेव
सब को देत कुछ ना लेत महिमा जो अपार हे।
शिव पाण्डे महिमा गाए भूत नाथ वाई रे॥ मेरे तो एक महादेव

***

## ३२ हिन्दी सब की माता

राग-खमाच

अहसान चुका न सकते इससे जनम जनम का नाता है।
कोटि कोटि का नमन करे हम सबकी हिन्दी माता हे॥
पवन दिशाओ को महकाती गुणवन्ती गुण खॉन ये।
हर घर आगन स्वर्ग बनाती दे पावन वरदान ये ॥
इसकी गोरव गाथा से ससार तलक महकाता हे।
कोटि कोटि का नमन
यही बोलना सिखलाती मुख उगली पकड चलाती।

माटी के पुतले में सुन्दर ग्यान की जोति जलाती॥
आशीर्वाद लेकर के इनशा क्या से क्या हो जाता है।
कोटि कोटि का नमन
जीवन सफल बनाया इसने इसका नाम पुजाये।
ससार हमे धिक्कारेगा पीकर गर दूध लजाये।
उसकी मुक्ती नहीं होगी जो इसका नाम लजाता हे।
कोटि कोटि का नमन
तुलसी मीरा सूरदास नै लिखकर दीप अमर जाये।
विवेकानन्द नै परिचय देकर विश्व जनों के मन माये॥
"शिव पाण्डे" धिकार दूसरी भाषा जो गले लगाता है।
कोटि कोटि का नमन

***

## ३३ भजन धन गुरु राम राम रस पावो

राग-देश तिलक

धन गुरु राम राम रस पावो।
उळझ्यो जीवन सुळझावो॥
भगती रो मारग हे बाँको।
सारथी बण जीवन रथ हाँको॥
थेई म्हारा धन्य भाग हो किरपा कर अपनावो।
धन गुरु राम राम
मेली काया कचन करदो।
सिर धर हाथ गुणा सू भर दो॥
घट रो दूर अधेरो कर के ग्यान री जोत जगावो।
धन गुरु राम राम

मनवो वृन्दावन वन रो वासी।
आत्मा चरण कमल री दासी॥
चरणा रो चरणामत देकर जीवन सफल बणावो।
धन गुरु राम राम

अमरनाथ अमरापुरा वासी।
''शिव पाण्डे'' घट घट रा वासी॥
एक घडी ना भूलू आगण सावण बणकर छावो।
धन गुरु राम राम

***

## ३४ माताजी की स्तुति

राग-कोन जाए काशी कोन जाये मथुरा

हिमत नहीं तोडना छम्पू नही छोडना, लाखो प्राणियो हाथ में लगाम है।
पापी धरमी भरे नइया पार करये मइया तेरे चरनो में मेरा ध्यान है॥
पूजा की ना अधूरी फिर पुकारु हमेसा बधन से आरती उतारू।
रस्ता मिलता नहीं जो तेरे द्वार आवू तूफा ने घेरा कैसे छुटकारा पाऊ॥
आकर बनजावो खेवइया मेरी पार लगावो नईया।
तेरे विल्म में लगाई मैंने जान है।। पापी धरमी भरे नई पार करये मइया तेरे चरनों
लाखो भक्तो को तुमने मा उबारा ऋषि मुनि जन गावे गुन थारा।
सारी सृष्टी में नाम उजियारा एक सचा दरबार है तुम्हारा॥
सूरज चाद और सितारे दरशन करने आये द्वारे।

सारे देवो में मा पूजा सनमान है। पापी धरमी भरे नइया
पार करये मइया

नाम सब की जुबा पे देखो आया त्रिशूल हाथ सोये सिघ
को उठाया।

देवो ने शकर का डमरू बजाया फिर विकराल रूप हे बनाया॥
समुदर बोला जे जेकार भक्त की नइया करदी पार।
लीला देखो केसी मा की महान है। पापी धरमी भरे नइया
पार करये मइया

देखो सचे मन से रटना लगाके मा के द्वार आके मागो जुबा से।
खाली गोद भरती है घर आके सुख सम्पती दे हाथ से उठा के॥
बीकाणो सारो थाने ध्यावे सुबे ओर श्याम आरती गावे।
शिव पाण्डे करे नित गुण गान है। पापी धरमी भरे नइया
पार करये मइया

***

### ३५ भजन बाई सुगना री

राग-बाबा सा री लाडली कठीनै चाली रे

सुगना के बीरा पिवरिये री ओळू आवै रे
में थकगी मारग देख देख कोइ लेवण आवे रे
दूर दूर कोसा परणाई बाबल धोरा पार रे।
कागदियो तक देवे कोनी मायड बार तिवार रे॥
जद आवै सब री याद नींद म्हारी उडजावे रे।
सुगना के बीरा पिवरिये

बेमाता रा लेख लिखोडा दोष किणा ने देऊ रे।
सास नणदरा मेणा सुण सुण गूघटे मे रोऊ रे॥

करू अणेसा मन ही मन कुण लाड लडावै रे।

सुगना के बीरा पिवरिये

सासरिये पिवरियै सै ने लागी आज अदावणो।
आभै पटकी धरती झेली जाऊ किणर रै पावणी॥
उफती ने मन में जहर खार मरणै री आवै रे।

सुगना कै बीरा पिवरिये

थे मनडे री थका जाणता नई जे लेवण आवोला।
नाक कटेली बेनडली ने अब जीवत नी पावोला॥
आ मन में सोच परी सुगना आसू ढळकावै रे।

सुगना कै बीरा पिवरिये

झुझक नींद सू उठ्या रामदे सुण बैनड री बात रे।
ऊट पिलाण कसा रतने नै भेज्यो रातों रात रे॥
बा देख परी हरषी "शिव पाण्डे" ओळ्यू गावे रे।

सुगना कै बीरा पिवरिये

***

### ३६ राग-चन्दे मेरी पतिया लेजा

हम भारत के लाल लाडले तुम हो मा तेरी सरन पडै
खडे है द्वारे आज हमारे बोल सुनो दो दरद भरै
शक्ति दया मा ओ शिव रानी प्रथम पूजा करते है।
पुष्प की माला ओर नारियल तेरी भेट में धरते है॥
धुनि शख की सुनकर नर ओर नारी जै जैकार करे।

खडै द्वारे आज

समय के खेल खिलाये खेले यह ना बसकी बात है।

भारत का भव तुम्हीं सुधारो मा ये तेरे हाथ हे॥
लाल लाडलो के नयना क्यो आसूडो से आज भरे।
खडे हे द्वारे आज
शक्ति भगति दो हम सबको राणा सेवा से हम होवे।
उज्जवल करे देश को अपने ऐसा दीप अमर जोवे॥
इस धरती की तू धनवन्ती क्यो न सरपे हाथ धरे।
खडे हे द्वारे आज
तुम्हे देश की भारत मा कह सारा भारत ध्याता हे।
तेरे होते भक्त जनो पर फिर क्यो सकट आता हे॥
शिव पाण्डे सग दोस्त सभी मिल हाथ जोडकर अरज करे।
खडै हे द्वारे आज

***

## ३७ माताजी की स्तुति

राग-चाहूगा मैं तुझे श्याम सबर

ओ भारत की मा महारानी तुझको सुनाने आज कहानी।
हम आये तेरे द्वारे, हम आये तेरे द्वारे॥
हम भूले ना मा तुझको कभी।
सरन पडे हें तुम्हारी सभी॥
सुन मा तुझको बार बार तेरे लाल यू पुकारे।
हम आये तेरे
किसको कहे हम दुख की कथा
कहा जाये ये तुम्ही तो बता
सुन मा तुझको बार बार तेरे लाल यू पुकारे।
हम आये तेरे

अब भारत में कोई ना सुखी।
पशु पक्षी तक सब है दुखी॥
सुन मा तुझको बार बार तेरे लाल दुख से हारे।
हम आये तेरे

अब भक्तो पे मा महर करो।
सद बुद्धी दे सुख भी करो॥
सुन मा 'शिव' भी बार बार तेरे चरनो को नित पखारे।
हम आये तेरे

***

## ३८ भजन टींटोड़ी रा अडा

राग-श्याम कल्याण

काकरिया कुन्डाळे राख्या पाच अड पाचू ही पाक्या।
टींटोडी के रूखोळो राम म्हारे बच्चा नै पाळो राम॥
ठाराक्षण सेना झूझेली कुरक्षेतर धरती धूजैली।
जोधा साम्ही जोधा लडसी अणगिणतीरा माथा झडसी॥
होयसकै जुध टाळो राम, टींटोडी कै रूखाळो राम।
बाणारी बोछाडा होसी बहती तरवारा मू धोसी।
आपो आपरी रक्ष्या करसी म्हारा बच्चा बचै न मरसी॥
लोई रा बहसी बाळा ओ राम, टींटोडी कै रूखाळो राम।
अडा उपर उडारी भर री हाफी लाऊ झाऊ कर री।
टळक टळक आसूडा ब्हवै काळजीयो कळपै आ केवै॥
दूजो कोई ना चारो राम, टींटोडी के रूखाळो राम।
टेर सुणी प्रभु स्याय करै है बचन दियोडा न्याय करै है।
हाथी पसोडै सू घटो टूटै अडा ढकिजै एक न फूटै॥

पालर पाणी पीळो आटो गूदयो कुदरत देखयो।
कर मन कोड मुळती हाथा मेजळ खीरा सेक्यो॥
शक्कर बुरका करमा ज्यू घी घाल्यो बेजारे। मा थाळी पुरस्यो
कानूडे ने छप्पन भोज फीका लाग्या ई आगे।
महके ममता माय भावना मूघया भूखडली भागै॥
कढापरो मोहरत आवण कानामे केजा रे। मा थाळी पुरस्यो
कू कु आगण मड्या पगलिया इचरज कर सै पूजसी।
ढोला ढमकारा सोनलिया सूरज धोरा ऊगसी॥
सपना साचो हाय पावणो घडिएक रेजारे। मा थाळी पुरस्यो दई
गठजोडै सू दुनिया बिणजै पूरो पुनमनै ऊगतो।
च्यारू खूट पगा सू नापे धग्मजला अथूण पूगतो॥
कोई थन्ने पाबूजी के कोई क तेजारे। मा थाळी पुरस्यो दई
ले थुथकारो न्हाख सरावू चाँदी बरणै रूप न।
तेज तपै लिलाड धोक दयू लुळ भूपा से भूप ने॥
शिव कागद कविता ऊगै बै आसीसा देजारे। मा थाळी पुरस्यो

***

## ४२ भजन-मत भटक रे भागी

राग-देशी तोडी

मारग सू मत भटक रे भागी भटक्या सू दुख पावलो।
हरि बाधी मिरियादा तोडया सिर धुण धुण पछतावैलो॥
आधी छोड सापती ताक प्रभु दौना स्यू राखे।
हाथी नै मण ससाग्कि घण कीडी न कण न्हाख॥
आदतडी फोडा घालेली जे तू नियत डिगावैलो। भटक्या
स्यू दुख

बधा चिन्ते बोत घणेरी राम करै सोइ होवे।
जिण हाथा स्यू भलो होवणो बीज पापरा बोवे॥
आस परायी कदे ने पूरै पथ भ्रष्ट होजावलो॥ भटक्या स्यू
सबर सुलखणी सतोषी जी धीरज सू सो कीं होवै।
जुलम करोडा आय सामने सिर रे हाथ लगा रोवै॥
मिनख पणे रो मान करे हरि भवसागर तिरजावेलो। भटक्या स्यू
झूठा काढ परो आडम्बर दे दुनिया न धोको।
'शिव पाण्डे' के ओ लाखिणो मत जावण दो धोको॥
देवा जेडी जुण सुलखणी कुण जाणे कद पावैलो। भटक्या सू

***

## ४३ भजन शकर जी का

राग-जय काफी

भोळा थारै दरशण ताई मन म्हारो हरसायो।
मे छोड धोरा री धरती बीकानेर सू जी आयो॥
ओ भगता रा अतरयामी सुणजो म्हारी बात जी।
साचोडै मनडे स्यू दाता दोनू जोडू हाथ जी॥
भाव भक्ति रा पुष्प चढावण सागे स्वामी लायो।
मै छोड धोरा री धरती
म्हारे मरूधर थे पावणिया एकर भोळा आवो।
नदेश्वर असवारी सागै मा गवरा ने लावो॥
जनम जनम स्यू हिवडो हरखे दरशण बिना तिसायो।
मे छोड धोरा री धरती
रूत रूत रै मेवा री शोभा गाइ गीता मे जावै।
छप्पन भोजन छोड देवता माखण मिसरी खावे॥

छाछ राबडी ओर दई रो स्वाद न जाय सरायो।
मे छोड धोरा री धरती
सावण सुरगो इमरत बरसे मीठा मोरीया बोलै।
सुणकर अेकर ध्यान लगाता ऋषि पलक ने खोलै॥
जाणे कोई रस को प्यालो हे बेठा ने पायो।
मै छोड धोरा री धरती
मन मोहन नै मुरली दीनी भजन किया दुख भागे।
कलकत्ते मे धाम ताडकेश्वर मे मेळो लागे॥
शिव पाण्डे मेळै री शोभा गाकर भजन सुणायौ।
मे छोड धोरा री धरती

***

## ४४ माताजी की स्तुति

राग-चन्दा रे मेरी पाति लेजा

हम भारत के लाल लाडले तुम हो मा हम तेरी सरन पडे।
खडे हे द्वारे आज हमारे बोल सुनो दो दरद भरे॥
शक्ती दया मा ओ शिव रानी प्रथम पूजना करते हे।
पुष्प की माला ओर नारियल तेरी भेंट में धरते है॥
धुनि शख की सुनकर नर ओर नारी जै जे कार करे।
खडे है द्वारे आज
समय के खेल खिलाए खेले ये ना बसकी बात हे।
भारत का भव तुम्ही सुधारो मा ये तेरे हाथ हे॥
लाल लाडलो के नयना क्यो आसूडो से आज भरे।
खडे हे द्वारे आज
शक्ती भक्ती हम सबको दो राणा सेवा से हम होवे।

उज्वल करे देश को अपने ऐसा दीप अमर जोवे॥
इस धरती की तू धनवती क्यो न सरपे हाथ धरे।
खडे हे द्वारे आज
तुम्हे देश की भारत मा कह सारा भारत ध्याता है।
तेरे होते हे जग जननी फिर क्यो सकट आता है॥
शिव पाण्डे सग दोस्त सभी मिल हाथ जोडकर अरज करे।
खडे है द्वारे आज

***

## ४५ भजन कोई न हमारो हे

राग-भैरवी

आप बिना प्रभु कोई न हमारो हे।
भव से तरन को और न चारो हे।।
आप बिना प्रभु कोई न हमारो हे
विनती करता प्राण पखेरू।
डूब न जाऊ मैं नहीं तेरू॥
पापन को मेरे सरपर भारो है।
आप बिना प्रभु कोई न हमारो हे
तन मन आप रग रग दो जी।
कैसे जीऊ बतावो ढग जी॥
बिगड गयो दुनिया को धारो है।
आप बिना प्रभु कोई न हमारो है
जीवन रथ प्रभु आप ही हाको।
पाप आप स्यू खावै चाको॥
नाम ही नयनन को उजियारो है।

आप बिना प्रभु कोई न हमारो है
तन चादर पर दाग न लागै।
मे मागू कुछ ओर न आगे॥
'शिव पाण्डे' को इसी में गुजारो है।
आप बिना प्रभु कोई न हमारो है
***

## ४६ भजन दरपन का पानी

राग-काफी

उतर न जाए तेरे दरपन का पानी।
पानी की कीमत पडेगी चुकानी॥
जो तूने मागा प्रभु ने दिया है।
बदले में प्यारे कुछ ना लिया है॥
वो महरवा करते ह मेहरवानी।
उतर न जाए तेरे दरपन का पानी
कर युग करम कर खे अपनी नोका।
नीयत पे सारा ह तोला जोखा॥
मोजो पर तूफा की उठती जवानी।
उतर न जाए तेरे दरपन का पानी
अरदाश अरपन भाव ही निराले।
प्रभु के चरन पर रख गुन गाले॥
आरती कर मुख बोल मीठी बानी।
उतर न जाए तेरे दरपन का पानी
जितने हे दरपन उतने ही चहरे।
सब पे लगे है प्रभुजी के पहरे॥

''शिव पाण्डे'' तुच्छ ये जिन्दगानी।
उतर न जाए तेरे दरपन का पानी

***

## ४७ गीत प्राण देवता, प्रीतम

राग-पीलू

प्रीतम मेरे प्राण देवता मैं प्रीतम की आरती।
सावरिया के मैं चरनो पर तन मन अपना वारती॥
मुस्काती कोमल बाहो में मुझे निराला प्यार मिला।
स्वर्गों से सुन्दर महकाता एक नया ससार मिला॥
जिनके पावन प्यार से नित अपनी माग सवारती।
मैं प्रीतम की आरती
वो माझी ससार सागर में तो उनकी नौका हू।
तूफानो ने भी नहीं देखा ऐसा प्यार अनोखा हू॥
मन मन्दिर में पुजू मन से वो है मूरत प्यार की।
मैं प्रीतम की आरती
मेरी बिंदिया मेरी निंदिया मेरे दिल का चैन वो।
सूरज चन्दा कगना अगना सदा सुहानी रैन वो॥
तारो की झिलमिल छाया में, रातो रूप निहारती।
मैं प्रीतम की आरती
छाया बनकर साथ चलूगी दुख सुख मेरा गहना है।
अपने पथ से नहीं भटकूगी मरियादा में रहना हे॥
'शिव' पति को परमेश्वर समझे वो हे नारी भारती।
मैं प्रीतम की आरती

***

## ४८ गीत गो हत्या पर

राग-भैरवी

ऐ भारत माता के बेटो क्यो गफलत में सोये।
कटती गउवे सास सास में बाट तुम्हारी जोये॥
धरती माता यही देख अति मन म दुख उपजाये।
आसमान भी मोन खडा नयना स नीर बहाये॥
सूरज चाद सितारा न दुखडा के दीप सजाये।
कटती गउव सास

जिस माता ने हस हस करके तुमको दूध पिलाया।
उसकी गरदन पर चलती है आज मौत की साया॥
उन बछडा से बिछड बिछड माता की ममता रोये।
कटती गउवे सास

पावन गगा यही दखकर अब मरियादा तोड रही।
यमुना की लहरे लहराती तुमसे मुखडा मोड रही॥
स्वर्ग लोक में बैठी सतिया दुख की माला पोय।
कटती गउवे सास

अरे इन्सानो क्या भूल हो गउमाता का प्यार।
गीता रामायण का गोरव तुम्हे रहा ललकार॥
पवित्र धरती में पापी बैठे बीज पाप के बाये।
कटती गउवे सास

सब मजहबो के लाल लाडलों जागो करो न देरी।
गउवे कटनी बन्द होय 'शिव' कहता बीकानेरी॥
काटो बेडिया मोत की माँ का सुख में जीवन होये।
कटती गउवे सास

***

## ४९ भजन सीया राम बन माय चले

राग-देशी भैरवी

सीया राम लखन बनवास चले, लिखने को नया इतिहास चले।

सूर्य सा मुख पर चमके तप।

चले पिता वचन पालन कर नृप॥

जोगी के वस्तर धारन कर हसते मुख छोड के ताज चले।

सीया राम

गुरु बोले ये अहिला नारी।

बरसो से सिल्ला है बेचारी॥

प्रभु मन ही मन दे आशीर्वाद अहिला का श्राप उतार चले।

सीया राम

केवट बोला सिर रखवा कर।

भव पार मुझे करना रघुवर॥

राम गले लगा दे उतराई इस पार से फिर उस पार चले।

सीया राम

भिलनी जब बेर खिलाती है।

माँ कोशल्या याद आती है॥

हकदार दार स्वर्ग की हे ममता,भिलनी को देविश्वासचले।

सीया राम

होनी ने खेल रचा ये सारा।

करवाया केकई के ही द्वारा॥

'शिव पाण्डे' रघुकुल रघुनन्दन धरती का उतारने भारचले।

सीया राम

***

## ५० देश भक्ती का गीत

राग-मिश्र देश

हिन्द मिट्टीका तिलक चमकता जैसे मस्तक चन्द है
और पानी में उठती भी कुरबानी की उमग है
जनम देश भक्तो को देती धरा पूजनी कोख
उनके ऐलानो पर कोई लगा न पाया रोक
आजादी के परवानो ने लडा अनोखा जग है।

और पानी में

प्राण न्योछावर कर शहीदो ने लिया गगन को चूम
गुलशन मे फूलो के लब पर नाम रहा है झूम
इतिहास में लिखा खून से मरने का भी ढग है।

और पानी में

अब दुश्मन ना खींच सकेगा भारत माँ का चीर
मोत हथेली लिये खडा है हर भारत का वीर
जिनको प्राणों से यारी ना सासो की कहे तरग है।

और पानी में

सभी धरम के नारे छूते भारत माता के पाव
एकता और मेहनत महके खुशहाली हर गाव
'शिव पाण्डे' कुदरत की आशीर्वादे सब के सग है।

और पानी में

***

## ५१ भजन दुपट्टा

राग-इन्ही लोगा ने ले लिया दुपट्टा मेरा

मोहन ने अजी मोहन ने अजी, मोहन ने रग दीया दुपट्टा मेरा।
मेरी ना मानो तो द्रोपदी से पूछो।

जी द्रोपदी से पूछो द्रोपदी से पूछो॥
चीर बढा के चल दिया मन मोहन मेरा।
मोहन ने रग दीया दुपट्टा मेरा
मेरी ना मानो तो अर्जुन से पूछो।
अर्जुन से पूछो जी अर्जुन से पूछो॥
गीता का ग्यान दे दिया मनमोहन मेरा।
मोहन ने रग दीया दुपट्टा मेरा
मेरी ना मानो तो मीरा बाई से पूछो।
मीरा बाई से पूछो मीरा जी से पूछो॥
विप अमृत कर दिया मनमोहन मेरा।
मोहन ने रग दीया दुपट्टा मेरा
मेरी ना मानो तो ध्रूजी से पूछो।
ध्रूजी से पूछो जी ध्रूजी से पूछो॥
जिनको अमर कर दिया मनमोहन मेरा।
मोहन ने रग दीया दुपट्टा मेरा
मेरी ना मानो तो नरसी जी से पूछो।
नरसी जी से पूछो नरसीजी से पूछो॥
हुन्डी चुका के चल दिया मनमोहन मेरा।
मोहन ने रग दीया दुपट्टा मेरा
मेरी ना मानो तो नानी बाई से पूछो।
नानी बाई से पूछो नानी बाई से पूछो॥
भरके माहेरा चल दिया मनमोहन मेरा।
मोहन ने रग दीया दुपट्टा मेरा

मेरी ना मानो तो शिव पाण्डे से पूछो।
'शिव पाण्डे' से पूछो शिव पाण्डे से पूछो॥
जिसको दिवाना कर दिया मनमोहन मेरा।
मोहन ने रगदीया दुपट्टा मेरा

***

## ५२ भजन-राजा भरतरी

राग-छुप गया कोई रे दूर से पुकार के

सुनलो भरतरी राजा रानी की पुकार रे
जोग ना रमावो रईयत कहे बार बार रे
ऐसी क्या दिल में धारी जोग जो रमाते हो।
भूल है क्या बन्दगी में क्यो न ये बताते हो॥
चुप क्यो खडे हो जोग देवो नी उतार रे।
जोग ना रमावो रईयत कहे

ब्याही मुझे भोलापन मे पकडा मेरा हाथ जी।
माग मे सिन्दूर भरा जिन्दगी का साथ जी॥
मुझको किसको भोळाई देवो ये बातय रे।
जोग ना रमावो रईयत कहे

राज पाट धन ओर दोलत सभी छोड जाऐंगे।
रूदन ना मचावो जोगी नहीं भरमाएगे॥
कोई न कसूर तुम्हारा होई होनहार रे।
जोग ना रमावो रईयत कहे

जोगी तो जगमें फिरते जगल के है वासी रे
प्रीत की ये रीत छोडी हुवे अविनाशी रे
राजा को देखे रानी रोए झार झार रे।
जोग ना रमावो रईयत कहे

होनी तो होके रहेगी कैसे टल जाऐगी।
जोग सफल होगा जब तू भिक्ष्या लेके आऐगी॥
नाम सारे जुगमे जोगी भरतरी पवार रे।
जोग ना रमावो रइयत कहे
इतनी सुनी का रानी भिक्ष्या लेके आई हे।
भिक्ष्या डाल कर पति के चरन पखाई है॥
तेरे योग यही में रहूगी क्यो न जान जाए रे।
जोग ना रमावो रईयत कहे
भिक्ष्या ले वहा से राजा जगल को धाये है।
साथ गुरु गोरख राजा भभूती रमाये हे॥
राज तो विक्रम को दिया शिव महिमा सुनाऐ रे।
जोग ना रमावो रईयत कहे

***

## ५३ भजन-श्री रामदेवजी का

राग-झूले मे पवन के आई बहार

दुखियारी बाबा आए तेरे द्वार, आकर के करते तुमसे पुकार।
महिमा गाते अरे हो हो महिमा गाते॥
अरे हो हो हो जगमग जोत ज्यो जोए पूजा बन्धन से होए
मूरत मनडै ने भाए लीले असवारी सोए
दरशन कर के हरसाते महिमा गाते। अरे हो हो हो महिमा गाते
अरे हो हो हो सच्चे भावसे आते खाली हाथ ना जाते।
अधे आख भी पाते कोढ उनके झड जाते।
जोती जतन से लगाते महिमा गाते। अरे हो हो हो महिमा गाते
अरे हो हो हो हिन्दवा रो है थारै। धाम पीरा में हे साचो नाव।

मक्का में हे थागे काम थे हो अजमल जी रा श्याम॥
परचा पल में दिखलात महिमा गाते। अरे हा हो हा महिमा गाते
अरे हो हा हो सुणजो दुखिया रा हेलो सुखरो दिखलाओ गेलो।
शिव पाण्डे चरणा रो चेलो धणी थे नाळ मे खेलो॥
ध्याते वाही फल पाते महिमा गाते। अरे हो हो हा महिमा गाते

***

## ५४ भजन किण बिलमाया

राग-मिश्र काफा

किण बिलमाया क्या नहीं आया ओ भगता रा स्वामी।
खडा अडीके एक रगीलो थाने राजस्थानी॥
किण दिश आसो आतो कदो उण दिश नेणा बिछाऊ।
हिरदे रै सिगासण बठ्या मे थान लेवण आऊ॥
प्रभु थ कू कू र पगल्या आया सुणजो अतरस्यामी।
खडो अडीके एक रगीलो
म्हार धारा री धरती ऊपर में चढ दवू हेलो।
काकड माथ खडो अडीकू थे मत भूल्या गेला॥
थारी आवण सुणर मारीया देख गेला खानी।
खडो अडीके एक रगीलो
थारी आवण सुण पिणहास्या भर घडा ने छोड्या।
हरख हरख कर टाबर टोळी गाव रै गेले दोड्या॥
दई जीमा सा दूध पासा माखण री मिजमानी।
खडो अडीके एक रगीलो
भादू मे निपजोडा मेवा थे कद आकर खास्यो।
आ नद जी रा कान कवर या सगळो गाव हसास्यो॥

नई सेर सा गटका म्हारै म्हेतो हा किरसानी।

खडो अडीकै एक रगीलो

अगूण मे तो किरत्या ऊगै सूरज साम्हो गाव हे।
मोहल्लो हत्थो बीकानेरी शिव पाण्डे म्हारो नाव है॥
थारी गाऊ मुरली गळी गळी म्हारै है राधा सी राणी।

खडो अडीकै एक रगीलो

***

## ५५ माताजी की स्तुति

राग-भीम पलासी

मेरी दौड तेरे तक माँ तेरे पे है दारोमदार।
तेरे द्वार खडे लाल के तू जानती विचार॥
जग मग की जोति जोवै अटल दिवलो थारै।
घटी आर घडियाल गूजे शख के नगारे॥
जब तेरे भवन से मा उठे धूप की महकार।।

तेरे द्वार खडे लाल के

अपने हित की सब ही कहे सुनलो हो मईया।
मेरे जीवन नोका की तुम ही हो खेवईया॥
हे सिध वादनी मा चढो सब की मदद गार।

तेरे द्वार खडे लाल के

तेरे बिना कोन सुने गरीबो के दुखडे।
जिनके दुखी लाल उनके मुरझा गए मुखडे॥
जो हिम्मत नहीं हार रहे दुखडो को जार।

तेरे द्वार खडे लाल के

अगर तू ना भक्तो की मदद चढके आएगी।
हम हे लाल तेरी लाज दुनिया में जाएगी॥
शिव पाण्डे सग महिमा गाए दोस्त मिलके द्वार।
तेरे द्वार खड लाल के

***

## ५६ भजन चूनडी

राग-काफी

म्हारी रग दो चूदडी रगदो घनश्याम चूदडी रगदो।
रग दिन दिन लावे रगदो मन भावण चावण रगदो॥
मैं ओपगी सुख पाऊ नित महिमा थारी गाऊ।
मनडै में उमग उठावे भगती रा भाव जगावै॥
जुग जग नही फाटै रगदो। घनश्याम चूदडी रगदो।
पापी तिरजावै ओढया सुरगा री पोचे डोळ्या।
सगळा रै मन नै भावै ओढ्या थारो होय जावै॥
भव पार करै इसी रगदो। घनश्याम चूदडी रगदो।
पापी ओढण ने तरस धरमीडा ओढर हरसे।
रग इशो अनोखो होवै घट ग्यान रो दिवलो जोवै॥
मन चावण भावण रगदो। घनश्याम चूदडी रगदो।
ओ बिनती कर के केणो, मरियादा माई रेणो।
'शिव पाण्डे' न आ रग प्यारो ओढ्या सू सुधरे जमारो॥
चरणा रो हू चाकर रगदो। घनश्याम चूदडी रगदो

***

## ५७ भजन-मे अवगुन की खान

राग-झझोटी

सुनो जी हरि मे अवगुन की खान।
मोसे जाय तज्यो ना अभिमान॥

नजर महर की आप निहारो मन मन्दिर मे होय उजारो।
द्वार आप के दौडा आऊ स्वामी जय माला पहनाऊ।।
रोम रोम फूलो सा महके उपजे हिरदै ग्यान।
सुनो जी हरि मैं

डूब रहा हू दामन पकडो करम छुडाए छूट न जाऐ।
सास भवर में भटक रहा है तार मिलन के टूट न जाऐ॥
गाऊ आर गवावू हरि हर है सुखकारी नाम।
सुनोजी हरि मैं

अप बल तप बल थाक्यो भुजबल स्वारथ को बल काम न आयो।
आश की नइया डूब न जाए चारो तरफ अधेरो छायो॥
आशीर्वाद खाली नहीं जाये तुम पर हो कुरबान।
सुनो जी हरि में

सत्य भाव के पुष्प महकते कोटि नमन कर चरन चढाऊ।
आप दया के सागर स्वामी रीझो गाकर गीत रिझाऊ॥
'शिव पाण्डे' की सफल हो भगति दाता आप महान।
सुनोजी हरि

***

## ५८ भजन-श्री रामदेवजी का

राग-देश माट

आओ आओ भाइडा आपा तीरथ चाला न्हावण ने।
तीरथ चाला न्हावण ने बाबे रे धोक लगावण न॥
सुरग सरिसो गाव रूणिचो सोभा राजस्थान री।
राम पीर रमे धोरा पर ढिगल्या लागै धान री॥

भगत आपनै मन स्यू माळा लाव ह परावण न। तीरथ चाला
राम सरोवर रो निरमळ जळ धरम धजारी छीया।
कचन काया होवे कोढिया री चरणामत लीया॥
दातारी दातार केवावै मन ईच्छा फळ पावण न। आओ आओ
हाथ डागडी ले टुरजावो चीकाण सग साथ।
मन मे राख भरोसो सब कुछ छोडो बाबे माथे॥
थकजावै तो सगति देव निज दरगा पोचावण ने। तीरथ चाला
धन दोलत सू गम नी रीझ रीझ भक्ती भाव सू।
साचे मन स्यू ध्याकर देखा दरशण दव चावसू॥
शिव पाण्ड बाबे री महिमा गावै जनम सुधारण न। तीरथ चाला

***

## ५९ भजन-प्रेम रस

राग-शिव रजनी

गाते रहो प्रभु गुन गाते रहो प्रेम रस पियो पिलाते रहो
जीवन रथ का यही मारथी सुमिरन कर मन करो आरती।
बिन सुमिरे जग से जावोगे पशु जनम लेकर आवोगे॥
सागर में गोते खाते रहो प्रेम रस पियो पिलाते रहो।
महामत्र मत्रों में ये प्यारा लेते करला अगर गुजारा।
चाहे समझो काठ की नोका भवसागर में देत न धोका॥
बिगडा जीवन बनाते रहो गाते रहो प्रभु गुन गाते रहो।
मन दरपन में दरशन देता मन की बात समझ सब लेता।
सब देवा का ये ह स्वामी इसको कहने अतरयामी॥
इससे जीवन महकाते रहो प्रेम रस पियो पिलाते रहो।

कभी लगन खाली ना जाये शिव पाण्डे लिख महिमा गाऐ।
दुनिया एक मुसाफिर खाना मिटजाएगा आना जाना॥
मन में ही मनाते रहो प्रेम रस पियो पिलाते रहो।

***

## ६० भजन-मालिक रीझ्या

राग-खमाव

मालिक रीझ्या सब कोइ रीझे मा रीझ्या सू मायलो पतिजे।
दुनिया रीझेली मीठे बोल्या सू भरम गाठ रो जाय
दर दर डोल्या सू॥

आदर आप गुणा मे मोटो तुरत फुरत देवै लेखो।
दुश्मण झुकै बिये रै आगै नहीं कियो तो कर देखो॥
बिश इमरत बणजावै मीठे बोल्या सू। भरम गाठ रो जाय
दर दर डोल्या सू

मित्र किया तो रहो मित्र सग मित्र फळा ने चाखो।
भली बुरी सब बात मित्र री हिरद माया राखो॥
दुनिया हासेली पडदो खोल्या सू। भरम गाठ रो जाय
दर दर डोल्या सू

पर हाथा मे दालत देकर अधूरी चीज मगावे।
केवण आळे साच केयी खुद मरया सुरग मे जावै॥
मनरा बिशवा खोवे बेने तोल्या सू। भरम गाठ रो जाय
दर दर डोल्या सू

भरम भरम मे दुनिया खोई भरम भेद नी पावे।
प्रभु चरणा मे होय लीन शिव यो मस्ती मे गावे॥
नर थारो कल्याण साचो बोल्या सू। भरम गाठ रो जाय
दर दर डोल्या सू

***

## ६१ भजन-पछी ये पिजरा नहीं तेरा

राग-मिश्र माड

पछी ये पिजरा नहीं तेरा, तेरे नयनो तले अधेरा।
सूवा ये पिजरा नहीं तेरा क्यो करता मेरा मेरा॥
अभिमानी अभिमान छोड कर निरमल करले काया।
इस पिजरे की काम न आये कोमल सुन्दर छाया॥
चारो तरफ लगा है प्यारे काल बली का घेरा।
पछी ये पिजरा नहीं।
पर घर भाई आखिर पर घर अपना ही घर खोज।
राम राम रट मिट जाएगा आना जाना ये रोज॥
यह टूटेगा तू छूटेगा जिसमें तेरा बसेरा।
पछी ये पिजरा नहीं।
कितने जनम लिए और लेगा, सारा काढ निचोड।
थक जाएगा मिले चैन ना कहीं मिले ना ठोड॥
प्रभु की महिमा देख जहा से लाता सूर्य सवेरा।
पछी ये पिजरा नहीं।

अपने हाथो करम करे और दोष वक्त को देता।
अनहोनी को होनी कहता दोष न खुद पर लेता।।
शिव पाण्डे ससार सपन है जिस में तेरा बसेरा।
पछी ये पिजारा नहीं।

***

## ६२ भजन-राधा श्याम का

राग-देश माड

राधा श्याम की जीवन धारा, राधा यमुना श्याम किनारा।
गगन श्याम तो राधा धरती।
बन कर प्रेम हृदय उतरती॥
चरनों में मुक्ती का द्वार। राधा श्याम की जीवन धारा
श्याम चद्रमा राधा चकोरी।
श्याम श्याम रग राधा गोरी॥
प्रिया प्रेम का अमर उजारा। राधा श्याम की जीवन धारा
श्याम योगेश्वर राधा भक्ती।
श्याम तपो बल राधा शक्ती॥
बिन सुमिरन नहीं होए गुजारा। राधा श्याम की जीवन धारा
श्याम होठो की राधा मुरली।
पाके प्रेम भव पार उतरली॥
शिव पाण्डे नयनो ने निहारा। राधा श्याम की जीवन धारा

***

